श्रीहरिः

# विषय-सूची



## तेरहवाँ अध्याय

## चौदहवाँ अध्याय

ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः

श्रीभगवानुवाच

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते ।
एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः ॥ १ ॥
क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारत ।
क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानं यत्तज्ज्ञानं मतं मम ॥ २ ॥
तत्क्षेत्रं यच्च यादृक्च यद्विकारि यतश्च यत् ।
स च यो यत्प्रभावश्च तत्समासेन मे शृणु ॥ ३ ॥
ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक् ।
ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः ॥ ४ ॥
महाभूतान्यहंकारो बुद्धिरव्यक्तमेव च ।
इन्द्रियाणि दशैकं च पञ्च चेन्द्रियगोचराः ॥ ५ ॥
इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं संघातश्चेतना धृतिः ।
एतत्क्षेत्रं समासेन सविकारमुदाहृतम् ॥ ६ ॥
अमानित्वमदम्भित्वमहिंसा क्षान्तिरार्जवम् ।
आचार्योपासनं शौचं स्थैर्यमात्मविनिग्रहः ॥ ७ ॥
इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहंकार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनम् ॥ ८ ॥
असक्तिरनभिष्वङ्गः पुत्रदारगृहादिषु ।
नित्यं च समचित्तत्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु ॥ ९ ॥

मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी ।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि ॥१०॥
अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥११॥
ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वामृतमश्नुते ।
अनादिमत्परं ब्रह्म न सत्तन्नासदुच्यते ॥१२॥
सर्वतःपाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।
सर्वतःश्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ॥१३॥
सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ।
असक्तं सर्वभृच्चैव निर्गुणं गुणभोक्तृ च ॥१४॥
बहिरन्तश्च भूतानामचरं चरमेव च ।
सूक्ष्मत्वात्तदविज्ञेयं दूरस्थं चान्तिके च तत् ॥१५॥
अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम् ।
भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च ॥१६॥
ज्योतिषामपि तज्ज्योतिस्तमसः परमुच्यते ।
ज्ञानं ज्ञेयं ज्ञानगम्यं हृदि सर्वस्य विष्ठितम् ॥१७॥
इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः ।
मद्भक्त एतद् विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥१८॥
प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि ।
विकारांश्च गुणांश्चैव विद्धि प्रकृतिसम्भवान् ॥१९॥

कार्यकरणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते ।
पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते ॥२०॥
पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान्गुणान् ।
कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु ॥२१॥
उपद्रष्टानुमन्ता च भर्ता भोक्ता महेश्वरः ।
परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन्पुरुषः परः ॥२२॥
य एवं वेत्ति पुरुषं प्रकृतिं च गुणैः सह ।
सर्वथा वर्तमानोऽपि न स भूयोऽभिजायते ॥२३॥
ध्यानेनात्मनि पश्यन्ति केचिदात्मानमात्मना ।
अन्ये सांख्येन योगेन कर्मयोगेन चापरे ॥२४॥
अन्ये त्वेवमजानन्तः श्रुत्वान्येभ्य उपासते ।
तेऽपि चातितरन्त्येव मृत्युं श्रुतिपरायणाः ॥२५॥
यावत्संजायते किञ्चित्सत्त्वं स्थावरजङ्गमम् ।
क्षेत्रक्षेत्रज्ञसंयोगात्तद्विद्धि भरतर्षभ ॥२६॥
समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम् ।
विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति स पश्यति ॥२७॥
समं पश्यन्हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम् ।
न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम् ॥२८॥
प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः ।
यः पश्यति तथात्मानमकर्तारं स पश्यति ॥२९॥

यदा भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति ।
तत एव च विस्तारं ब्रह्म संपद्यते तदा ॥३०॥
अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्मायमव्ययः ।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते ॥३१॥
यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते ।
सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ॥३२॥
यथा प्रकाशयत्येकः कृत्स्नं लोकमिमं रविः ।
क्षेत्रं क्षेत्री तथा कृत्स्नं प्रकाशयति भारत ॥३३॥
क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमन्तरं ज्ञानचक्षुषा ।
भूतप्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यान्ति ते परम् ॥३४॥

ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे
श्रीकृष्णार्जुनसंवादे क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोगो नाम
त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

ॐ श्रीपरमात्मने नमः

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः

*श्रीभगवानुवाच*

परं भूयः प्रवक्ष्यामि ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमम् ।
यज्ज्ञात्वा मुनयः सर्वे परां सिद्धिमितो गताः ॥ १ ॥
इदं ज्ञानमुपाश्रित्य मम साधर्म्यमागताः ।
सर्गेऽपि नोपजायन्ते प्रलये न व्यथन्ति च ॥ २ ॥
मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम् ।
संभवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ॥ ३ ॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तयः संभवन्ति याः ।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥ ४ ॥
सत्त्वं रजस्तम इति गुणाः प्रकृतिसंभवाः ।
निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम् ॥ ५ ॥
तत्र सत्त्वं निर्मलत्वात्प्रकाशकमनामयम् ।
सुखसङ्गेन बध्नाति ज्ञानसङ्गेन चानघ ॥ ६ ॥
रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासङ्गसमुद्भवम् ।
तन्निबध्नाति कौन्तेय कर्मसङ्गेन देहिनम् ॥ ७ ॥
तमस्त्वज्ञानजं विद्धि मोहनं सर्वदेहिनाम् ।
प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निबध्नाति भारत ॥ ८ ॥
सत्त्वं सुखे संजयति रजः कर्मणि भारत ।
ज्ञानमावृत्य तु तमः प्रमादे संजयत्युत ॥ ९ ॥

रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत ।
रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथा ॥१०॥
सर्वद्वारेषु देहेऽस्मिन्प्रकाश उपजायते ।
ज्ञानं यदा तदा विद्याद्विवृद्धं सत्त्वमित्युत ॥११॥
लोभः प्रवृत्तिरारम्भः कर्मणामशमः स्पृहा ।
रजस्येतानि जायन्ते विवृद्धे भरतर्षभ ॥१२॥
अप्रकाशोऽप्रवृत्तिश्च प्रमादो मोह एव च ।
तमस्येतानि जायन्ते विवृद्धे कुरुनन्दन ॥१३॥
यदा सत्त्वे प्रवृद्धे तु प्रलयं याति देहभृत् ।
तदोत्तमविदां लोकानमलान्प्रतिपद्यते ॥१४॥
रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते ।
तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ॥१५॥
कर्मणः सुकृतस्याहुः सात्त्विकं निर्मलं फलम् ।
रजसस्तु फलं दुःखमज्ञानं तमसः फलम् ॥१६॥
सत्त्वात्संजायते ज्ञानं रजसो लोभ एव च ।
प्रमादमोहौ तमसो भवतोऽज्ञानमेव च ॥१७॥
ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः ।
जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः ॥१८॥
नान्यं गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टानुपश्यति ।
गुणेभ्यश्च परं वेत्ति मद्भावं सोऽधिगच्छति ॥१९॥
गुणानेतानतीत्य त्रीन्देही देहसमुद्भवान् ।
जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते ॥२०॥

*अर्जुन उवाच*

कैर्लिङ्गैस्त्रीन्गुणानेतानतीतो भवति प्रभो ।
किमाचारः कथं चैतांस्त्रीन्गुणानतिवर्तते ॥२१॥

*श्रीभगवानुवाच*

प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव ।
न द्वेष्टि संप्रवृत्तानि न निवृत्तानि काङ्क्षति ॥२२॥

उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते ।
गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते ॥२३॥

समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः ।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ॥२४॥

मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ॥२५॥

मां च योऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते ।
स गुणान्समतीत्यैतान्ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥२६॥

ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहममृतस्याव्ययस्य च ।
शाश्वतस्य च धर्मस्य सुखस्यैकान्तिकस्य च ॥२७॥

ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे गुणत्रयविभागयोगो
नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

श्रीहरिः

# श्रीमद्भगवद्गीताका संक्षिप्त परिचय

श्रीमद्भगवद्गीता एक अत्यन्त अलौकिक एवं विचित्र ग्रन्थ है। इसमें मनुष्यमात्रके कल्याणकी बात कही गयी है। इस ग्रन्थकी अनेक विलक्षणताओंमें एक विलक्षणता यह भी है कि यह मनुष्य मात्रके अनुभवपर आधारित है।

श्रीमद्भगवद्गीताके प्रारम्भमें धृतराष्ट्र और संजयका संवाद है। धृतराष्ट्रने पूछा कि युद्धके लिये एकत्रित मेरे और पाण्डुके पुत्रोंने क्या किया? उत्तरमें संजयने दुर्योधनके द्वारा द्रोणाचार्यको कही गयी युद्धभूमिमें एकत्रित दोनों सेनाओंके प्रधान शूरवीरोंकी महिमाका वर्णन किया। दुर्योधनने द्रोणाचार्यसे बहुत चतुराईके साथ बात की, जिसे सुनकर द्रोणाचार्य कुछ बोले नहीं, चुप ही रहे। इस बातका दुर्योधनपर प्रभाव पड़ा और वह दुःखी हो गया। तब दुर्योधनको प्रसन्न करनेके लिये पितामह भीष्मने सिंहके समान गरजकर शङ्ख बजाया*। फिर कौरव और पाण्डव सेनाके शङ्ख और बाजे बजे, जिसकी बहुत भयंकर ध्वनि हुई। इस भयंकर ध्वनिसे धृतराष्ट्रके सम्बन्धियों (कौरवों)के हृदय विदीर्ण हो गये (१।१९); क्योंकि वे अन्यायके पक्षमें थे। परंतु पाण्डवोंके हृदय बिल्कुल अचल रहे; क्योंकि वे न्यायके पक्षमें थे। ग्यारह अक्षौहिणी

---

* भीष्मने दुर्योधनके हृदयमें हर्ष उत्पन्न करते हुए (तस्य संजनयन्हर्षं) सिंहके समान गरजकर शङ्ख बजाया (१।१२) इस बातसे यही सिद्ध होता है कि दुर्योधन दुःखी था।

सेना होते हुए भी कौरव भयभीत हो गये और केवल सात अक्षौहिणी सेना होते हुए भी पाण्डव भयभीत नहीं हुए !

इसके बाद संजय **'अथ'** शब्दसे गीताका प्रारम्भ करते हैं— **'अथ व्यवस्थितान्दृष्ट्वा'** ( १ । २० )। ऐसे ही संजय **'इति'** शब्दसे गीताकी समाप्ति भी करते हैं—**'इत्यहं वासुदेवस्य'** ( १८ । ७४ )।

गीताके उपदेशका प्रारम्भ दूसरे अध्यायके ग्यारहवें श्लोकसे होता है। यहाँसे तीसवें श्लोक ( २ । ११-३० ) तक एक प्रकरण है, जिसे टीकाकार प्रायः आत्मा-अनात्माके विवेचनका प्रकरण कहते हैं। परंतु ध्यान देनेकी बात यह है कि इस प्रकरणमें भगवान्‌ने आत्मा, अनात्मा, ब्रह्म, ईश्वर, जीव, प्रकृति, पुरुष, अविद्या, माया आदि कोई दार्शनिक शब्द दिया ही नहीं। केवल शरीर-शरीरी, देह-देही-जैसे सर्वसाधारणकी समझमें आनेवाले शब्द ही दिये हैं। इस प्रकरणमें मुख्य बात है—शरीर और शरीरी दोनों अलग-अलग हैं। शरीरीके साथ शरीर नहीं जाता और शरीरके साथ शरीरी नहीं रहता। इसे समझ लेनेपर फिर शोक हो ही नहीं सकता। शरीर नाशवान् है और नाशवान्‌का नाश अवश्यम्भावी है; अतः इसके नाशके विषयमें शोक कैसा! इसके विपरीत शरीरी अविनाशी है और अविनाशीका नाश कभी सम्भव ही नहीं; अतः उसके लिये शोक करनेका प्रश्न ही नहीं है। इस प्रकार शरीर-शरीरीके भेदका अनुभव करनेको भगवान्‌ने सांख्ययोग कहा है। शरीर और शरीरी दोनों भिन्न-भिन्न हैं—यह मनुष्यमात्रके अपने अनुभवकी बात है। इसलिये गीताका उपदेश मनुष्यमात्रके अनुभवपर आधारित है।

सांख्ययोगका वर्णन करके भगवान् ( २ । ३९से ) 'कर्मयोग' का वर्णन प्रारम्भ करते हैं । संसार अंशी है और शरीर उसका अंश । इसलिये शरीरकी संसारसे एकता है । अतः इसे संसारकी ही वस्तु समझते हुए ( जो वास्तवमें संसारकी ही है ) संसारकी सेवामें लगा देना 'कर्मयोग' है । कर्मयोगमें 'कर्म' संसारके लिये और 'योग' अपने लिये होता है; क्योंकि कर्मका सम्बन्ध सदैव शरीर और संसारके साथ ही होता है । कर्म सदैव शरीरके द्वारा और संसारके लिये ही होता है ।

परमात्माका अंश होते हुए भी चेतन-तत्त्व ( स्वरूप ) भूलसे जड़-तत्त्व ( शरीर ) से अपना सम्बन्ध मान लेता है, जो वास्तवमें है नहीं; अपितु केवल माना हुआ है । भूलसे माने हुए सम्बन्धको मिटाकर स्वरूपका अनुभव कर लेना 'सांख्ययोग' कहलाता है । दूसरे शब्दोंमें, स्वरूपमें अपनी स्वतः सिद्ध एवं स्वाभाविक स्थितिका अनुभव करना सांख्ययोग है ।

केवल दूसरोंके हितके लिये सब कर्तव्य-कर्म करनेसे शरीरादि जड़-पदार्थोंका प्रवाह जड़ता ( संसार ) की ओर हो जाता है और इस प्रकार जड़तासे सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर परमात्माके साथ स्वतःसिद्ध नित्ययोगकी अनुभूति हो जाती है । इसे कर्मयोग कहते हैं ।

कर्मयोगमें तीन बातें मुख्य हैं—( १ ) मेरा ( स्वयंका ) कुछ नहीं है, ( २ ) मुझे ( स्वयंको ) कुछ नहीं चाहिये और ( ३ ) मुझे अपने(स्वयंके)लिये कुछ नहीं करना है । शरीरादि पदार्थ 'अपने' नहीं

हैं; क्योंकि संसारसे मिले होनेके कारण वे संसारके ही हैं। शरीरादि पदार्थ 'अपने लिये' भी नहीं हैं; क्योंकि जो वस्तु अपनी होती है, वही अपने लिये होती है। संसारकी वस्तु संसारके लिये ही होती है। अपनेको कुछ नहीं चाहिये; क्योंकि कामना ( चाह ) अभावसे उत्पन्न होती है, जबकि सत् होनेके कारण अपने (आत्मा )में कभी अभाव नहीं होता। अतः जिसमें अभाव है ही नहीं, उस स्वयंको कुछ नहीं चाहिये। यही निष्कामता है। अपने लिये कुछ भी नहीं करना है। सब कुछ संसारके लिये ही करना है; क्योंकि कर्म करनेकी सब सामग्री ( शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदि ) संसारकी है।

कर्मयोगमें अपने लिये कुछ नहीं करनेसे कर्तृत्व स्वतः नष्ट हो जाता है। कुछ-न-कुछ पानेकी इच्छापर ही कर्तृत्व टिका हुआ है। इसलिये अपने लिये कुछ न चाहे, तो कर्तृत्वभाव नहीं रहता। जबतक कर्म और कर्मफल अर्थात् उत्पन्न होनेवाली वस्तुसे किञ्चित् भी सम्बन्ध रहता है, तबतक कर्म अपने लिये होते हैं, और जबतक कर्म अपने लिये होते हैं, तभीतक कर्तृत्व-भाव रहता है। कर्म और कर्मफलसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर कर्तृत्वभाव नहीं रहता। परहितके लिये कर्तृत्व-कर्म करनेपर कर्तृत्व कर्तव्यमें लीन हो जाता है—यह नियम है।

कर्मयोगके विषयमें भगवान्‌ने बतलाया—**'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।'** ( २ । ४७ ) 'तेरा कर्म करनेमें ही अधिकार है, उसके फलोंमें कभी नहीं।' शरीर आदि जो भी सामग्री मिली हुई है, वह सब-की-सब संसारसे अभिन्न है और संसारकी सेवाके

लिये ही मिली है। इसलिये अपने कर्तव्य-कर्मोंके द्वारा संसारकी सेवा करनेका ही हमें अधिकार है। उन कर्मोंके फलस्वरूप मिली हुई सामग्रीपर हमारा अधिकार नहीं है। सम्पूर्ण कर्म उत्पन्न और नष्ट होनेवाले हैं, इसलिये उनके फल भी उत्पन्न और नष्ट होनेवाले ही हैं। ऐसे नाशवान् फल हमें लेने ही नहीं है। अतः हमें फलोंका हेतु भी नहीं बनना है—**'मा कर्मफलहेतुर्भूः।'** अर्थात् कर्म करनेकी सामग्री ( शरीर-इन्द्रियाँ-मन-बुद्धि आदिमें ममता, आसक्ति और कामना नहीं करनी है। परंतु कर्म न करनेमें भी आसक्ति नहीं होनी चाहिये—**'मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि।'** क्योंकि मोहपूर्वक कर्मोंका त्याग तामस होनेसे नरकोंमें ले जानेवाला होता है। संसारसे मिली वस्तुको संसारकी सेवामें लगा ही देनी चाहिये। फिर समताकी प्राप्ति स्वतः होगी। उस समतामें स्थित होकर संसारके लिये कर्म करने हैं। इस प्रकार भगवान्‌ने कर्मयोगकी बात बतलायी।

एक बहुत विलक्षण बात आयी है। भगवान्‌ने दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकमें कहा—**'एषा तेऽभिहिता सांख्ये बुद्धिर्योगे त्विमां शृणु।'** 'यह बुद्धि तेरे लिये सांख्यके विषयमें कही गयी और अब तू इसे योगके विषयमें सुन।' यहाँ एक गहरी बात समझनेकी है कि भगवान्‌ने सर्वप्रथम 'बुद्धि' शब्दका प्रयोग यहीं ( २। ३९ में ) किया है। इसके पहले अड़तीस श्लोकोंमें 'बुद्धि' शब्दका प्रयोग किया ही नहीं। सांख्यके विषयमें बुद्धिका तात्पर्य है—जड़-चेतनका विभाग समझकर जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेद करके अपने स्वरूप ( 'है' )में स्थित हो जाना, जो स्वतःसिद्ध है। इस

प्रकार स्वरूप ( आत्मा ) को जान लेनेपर चिन्ता-शोक हो ही नहीं सकते—**'तस्मादेवं विदित्वैनं नानुशोचितुमर्हसि ।'** ( २ । २५ ) इत्यादि । सांख्ययोगमें स्वरूपका अनुभव होनेसे उसके परिणाम-स्वरूप बुद्धि स्थिर हो जाती है । परंतु कर्मयोगमें व्यवसायात्मिका ( एक निश्चयवाली ) बुद्धिकी प्रधानता कही गयी है—**'व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह'** ( २ । ४१ ) । बुद्धिका एक दृढ़ निश्चय होनेके बाद स्वरूपका अनुभव हो जाता है । इस प्रकार सांख्ययोगमें अनुभवके बाद बुद्धिकी स्थिरता होती है, और कर्मयोगमें बुद्धिकी स्थिरताके बाद अनुभव होता है ।

दूसरे अध्यायके चौवालीसवें श्लोकमें भगवान्‌ने कहा कि सांसारिक भोग और संग्रहमें लगे हुए अविवेकी मनुष्योंकी व्यवसायात्मिका बुद्धि नहीं होती । फिर नवें अध्यायके तीसवें श्लोकमें कहा कि अतिशय दुराचारी मनुष्य भी अनन्यभावसे भजन करनेके कारण एवं एक निश्चयवाला होनेके कारण साधु ही मानने योग्य है । इससे सिद्ध होता है कि कर्मयोग और भक्तियोग दोनोंमें ही व्यवसायात्मिका बुद्धिकी बहुत आवश्यकता एवं महिमा है ।

कर्मयोगमें एक ही निश्चय होता है कि केवल संसारके हितके लिये ही सब कुछ करना है, क्योंकि शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, पदार्थ आदि सब संसारसे मिले हुए हैं, अपने नहीं हैं । भक्तियोगमें एक ही निश्चय होता है कि मैं भगवान्‌का हूँ, इसलिये केवल भगवान्‌के लिये ही सब कुछ करना है, सब कुछ भगवान्‌का ही

मानना है और भगवान्‌के प्रत्येक विधानमें प्रसन्न होना है। सांसारिक भोग और संग्रह—ये दोनों ही इस निश्चयमें बाधा डालनेवाले हैं। इसलिये इन दोनोंमें आसक्त पुरुष कभी बुद्धिका एक निश्चय नहीं कर पाता।

मुझे कामनाकी पूर्तिका सुख तथा अपूर्तिका दुःख होता है—इससे सिद्ध होता है मुझमें कामना है; इस प्रकार जिनमें कामना है, ऐसे पुरुषोंके लिये भागवतमें आया है—**'कर्मयोगस्तु कामिनाम्'** (११।२०।७) अर्थात् कामनावाला पुरुष कर्मयोगका अधिकारी होता है। क्योंकि कर्मयोगमें कामनाको मिटानेके उद्देश्यसे केवल दूसरोंके लिये कर्म किये जाते हैं। जिसमें कामना होती है, उसे ही निष्काम होना है। इसलिये साधक संसारके लिये ही सब कर्म करके निष्काम होता है। मुझे न भोग चाहिये, न संग्रह चाहिये—ऐसा दृढ़ निश्चय होनेपर साधक स्थितप्रज्ञ हो जाता है (२।५५-७२)। स्थितप्रज्ञ होनेपर स्वतः स्वरूपका अनुभव हो जाता है।

इसके बाद तीसरे और चौथे अध्यायमें भगवान् कर्मयोगका विस्तारसे वर्णन करते हैं। फिर पाँचवें अध्यायमें कर्मयोग और सांख्ययोग दोनोंका वर्णन करते हैं। छठे अध्यायमें कर्मयोग और सांख्ययोगमें उपयोगी ध्यानयोगका वर्णन करते हैं। सातवेंसे बारहवें अध्यायतक विशेषरूपसे भक्तिका वर्णन करते हैं। फिर तेरहवें और चौदहवें अध्यायमें ज्ञानका वर्णन करके पंद्रहवें अध्यायमें पुनः भक्तिका वर्णन करते हैं। सोलहवें अध्यायमें भक्तिके अधिकारी

(दैवी सम्पत्तिवाले ) और अनधिकारी ( आसुरी-सम्पत्तिवाले ) मनुष्योंका वर्णन करते हैं । सत्रहवें अध्यायमें अर्जुनके प्रश्न करनेपर तीन प्रकारकी श्रद्धाका वर्णन करके 'ॐ तत्सत्'की महिमा और उसके प्रयोगका वर्णन करते हैं ।

अठारहवें अध्यायके प्रारम्भमें अर्जुनने संन्यास (सांख्ययोग) और त्याग ( कर्मयोग )—दोनों निष्ठाओंके अलग-अलग भेद पूछे । उत्तरमें भगवान्‌ने दोनोंके तत्त्वका बहुत ही सुन्दर विवेचन किया । सत्रहवें अध्यायतक भगवान्‌ने जो बात संक्षेपमें कही थी, उसे यहाँ ( अठारहवें अध्यायमें ) विस्तारसे कह दिया और जो बात विस्तारसे कही थी, उसे यहाँ संक्षेपमें कह दिया । इस प्रकार गीताके सभी विषयोंका उपसंहार भगवान्‌ने अठारहवें अध्यायमें किया । इस अध्यायमें भगवान्‌ने दूसरेसे बारहवें श्लोकतक 'कर्मप्रधान कर्मयोग' का वर्णन किया । फिर तेरहवेंसे चालीसवें श्लोकतक 'विचार-प्रधान सांख्ययोग'का वर्णन किया । इकतालीसवेंसे अड़तालीसवें श्लोक-तक 'भक्तिमिश्रित कर्मयोग'का वर्णन करते हुए कहा कि अपने स्वाभाविक कर्मोंद्वारा भगवान्‌का पूजन करके मनुष्य परमसिद्धिको प्राप्त हो जाता है—**'स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः ॥'** ( १८ । ४६ ) इसके बाद उनचासवेंसे पचपनवें श्लोकतक 'ध्यान-प्रधान सांख्ययोग'का वर्णन किया कि साधक विवेक और वैराग्य-पूर्वक एकान्तमें रहकर ध्यानयोगका अभ्यास करे । फिर छप्पनवेंसे छाछठवें श्लोकतक 'भक्तिप्रधान कर्मयोग' का वर्णन किया, जो बहुत ही मधुर एवं विलक्षण प्रकरण है । छाछठवें श्लोकमें भगवान्‌ने

गीताके उपदेशका उपसंहार किया। फिर गीताकी महिमाका वर्णन करके बहत्तरवें श्लोकमें भगवान्‌ने अर्जुनसे पूछा कि 'क्या तुमने एकाग्रचित्तसे मेरे वचन सुने? और क्या तुम्हारा अज्ञानजनित मोह नष्ट हो गया?' अर्जुनने उत्तर दिया कि 'हे अच्युत! आपकी कृपासे मेरा मोह नष्ट हो गया और मैंने स्मृति प्राप्त कर ली है, अब मैं संदेहरहित हो गया हूँ; अतः अब आपकी आज्ञाका पालन करूँगा' ( १८ । ७३ )। इसके बाद संजय श्रीकृष्ण और अर्जुनके अद्‌भुत और रोमहर्षक संवादको सुननेकी और फिर भगवान्‌के विराट्‌रूपको देखनेकी महिमाका गान करते हैं। अन्तमें गीताशास्त्रका उपसंहार करते हुए संजय कहते हैं कि 'जहाँ योगेश्वर श्रीकृष्ण हैं और जहाँ धनुर्धारी अर्जुन हैं, वहीं श्री, विजय, विभूति और अचल नीति है—ऐसा मेरा मत है' ( १८ । ७८ )।

श्रीमद्भगवद्गीतामें भगवान्‌ने विशेषरूपसे मनुष्यमात्रके अनुभवपर ही उपदेश दिया है। इसमें द्वैत-अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, विशुद्धाद्वैत, द्वैताद्वैत आदि किसी मतविशेषका आग्रह न रखकर जीवमात्रके कल्याणकी बात कही गयी है।

जीव स्वयं परमात्माका अंश होते हुए भी जड़ताके साथ अपना सम्बन्ध मान लेता है ( १५ । ७ )। इसी कारण वह बँध जाता है। जड़तासे माने हुए सम्बन्धका परित्याग कैसे किया जाय इसके लिये तीन योग बतलाये गये हैं—( १ ) कर्मोंसे संसारकी सेवा करके जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेद करना, जिसे कर्मयोग कहते

हैं, ( २ ) विवेक-विचारपूर्वक जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेदका अनुभव करना, जिसे सांख्ययोग कहते हैं और ( ३ ) सर्वस्व अर्पण करके ( सब प्रकारसे ) एक भगवान्‌की शरण होकर ( भगवान्‌को ही अपना मानकर ) जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेद करना, जिसे भक्तियोग कहते हैं। भगवान्‌ने इन तीनोंका गीतामें विवेचन किया; किंतु उनमें केवल दो ही निष्ठा बतलायीं—सांख्ययोग और कर्मयोग ( ३ । ३ )। भक्तियोगको भगवान्‌ने निष्ठा नहीं कहा; क्योंकि भक्ति निष्ठासे विलक्षण है। निष्ठा नाम स्थितिका है और वह स्थिति साधककी होती है; परंतु भगवान्‌पर ही आश्रित, केवल भगवत्परायण भक्तकी अपनी कोई निष्ठा नहीं होती। वह ज्ञाननिष्ठ या कर्तव्यनिष्ठ न होकर भगवन्निष्ठ होता है।

भक्तको स्वरूप-बोधके लिये अलगसे अपना प्रयास नहीं करना पड़ता। सर्वस्व भगवान्‌के अर्पित होनेके कारण उसे भगवत्कृपासे अपने-आप बोध हो जाता है। भगवान् स्वयं कहते हैं कि जो केवल मेरे ही परायण हैं, उन भक्तोंको मैं बुद्धियोग ( तत्त्वज्ञान ) प्रदान करता हूँ और उनके अज्ञानजनित अन्धकारका नाश कर देता हूँ ( १० । १०-११ )।

'योग' नाम समताका है। पातञ्जलयोगदर्शनने चित्तवृत्तियोंके निरोधको योग कहा है—**'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः'** ( १ । २ ) परंतु गीता समताको ही योग कहती है—**'समत्वं योग उच्यते'**

( २ । ४८ )* । गीताका मुख्य उद्देश्य समताकी प्राप्ति है । समताकी प्राप्ति जड़ताका त्याग करके चिन्मयतामें स्थित होनेसे स्वतः होती है और समता प्राप्त होनेसे चिन्मयतामें स्वतः स्थिति होती है । जिनका मन निर्दोष और सम हो गया है, वे सदाके लिये जन्म-मरणसे मुक्त हो जाते हैं—**'इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः ।'** ( ५ । १९ पूर्वार्ध ) । परमात्मा निर्दोष और सम हैं, इसलिये उनकी स्थिति परमात्मामें ही हो जाती है—**'निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद्ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥'** ( ५ । १९ उत्तरार्ध ) ।

गीताने परमात्मा ( चिन्मयता ) के प्राप्त होनेकी कसौटी बतलायी है—**'वासुदेवः सर्वम्'** ( ७ । १९ ) अर्थात् सब कुछ वासुदेव ही है—ऐसा अनुभव होना । जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर जड़ताका महत्त्व हृदयसे हट जाता है और फिर सब जगह एक परमात्मतत्त्व दीखने लगता है । कारण यह है कि निरन्तर परिवर्तन-शील होनेके कारण वास्तवमें संसारकी स्वतन्त्र सत्ता नहीं है । परिवर्तनरहित एक परमात्मतत्त्वकी ही वास्तविक सत्ता है ।

एक और बहुत विलक्षण बात गीतामें आयी है । दूसरे अध्यायके उन्तालीसवें श्लोकसे कर्मयोगका विषय चल

---

* पातञ्जलयोगदर्शनका योग शब्द 'युज् समाधौ' धातुसे और गीताका योग शब्द 'युजिर् योगे' धातुसे बनता है ।

'उस ज्ञानको प्राप्त करनेके लिये वह ( जिज्ञासु-साधक ) हाथमें समिधा लिये हुए विनयपूर्वक वेद-शास्त्रोंके ज्ञाता तत्त्वज्ञानी गुरुके पास जाय ।'

रहा था। मुख्य बात थी—अपने कर्तव्यसे सबको सुख पहुँचाना, सबकी सेवा करना, जिसे लोकसंग्रहार्थ-कर्म और यज्ञार्थ-कर्मके नामसे कहा गया है। चौथे अध्यायमें इसीका विवेचन करते हुए बीचमें जब ज्ञानका प्रसङ्ग चला, तब भगवान्‌ने कहा कि द्रव्यमय यज्ञकी अपेक्षा ज्ञानयज्ञ श्रेष्ठ है—**'श्रेयान्द्रव्यमयाद्यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परंतप।'** (४। ३३ पूर्वार्ध)। फिर भगवान्‌ने ज्ञानको कर्मकी अपेक्षा श्रेष्ठ बतलाते हुए कहा कि ज्ञानमें सम्पूर्ण कर्म समाप्त हो जाते हैं—**'सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते॥'** (४। ३३ उत्तरार्ध)। यह ज्ञान वही ज्ञान प्रतीत होता है, जो उपनिषदोंका है और अनादि कालसे चला आ रहा है।* उपनिषदोंके ज्ञानकी प्रणाली है—कर्मोंका त्याग करके, जिज्ञासापूर्वक गुरु ( तत्त्वज्ञानी पुरुष )के पास जाकर विधिपूर्वक ज्ञान प्राप्त करना।† इसी प्रणालीका वर्णन करते हुए भगवान् कहते हैं—**'तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया। उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः॥'** ( ४। ३४ )।

---

* 'तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्।'
( मुण्डकोपनिषद् १। २। १२ )

† आदौ स्ववर्णाश्रमवर्णिताः क्रियाः कृत्वा समासादितशुद्धमानसः।
समाप्य तत्पूर्वमुपात्तसाधनः समाश्रयेत्सद्गुरुमात्मलब्धये॥
( अध्यात्मरामायण, उत्तर० ५। ७ )

'सबसे पहले अपने-अपने वर्ण और आश्रमके लिये ( शास्त्रोंमें ) बतलायी हुई क्रियाओंका यथावत् पालन कर चित्त शुद्ध हो जानेपर उन कर्मोंको छोड़ दे और शम-दमादि साधनोंसे सम्पन्न होकर आत्मज्ञानकी प्राप्तिके लिये सद्गुरुकी शरणमें जाय।'

तात्पर्य यह है कि साधक ज्ञानी पुरुषकी शरणमें जाय और जिज्ञासापूर्वक बड़ी नम्रतासे उनसे तत्त्वको पूछे, तो वे ज्ञानका उपदेश करेंगे, जिससे पहले अपने-आप ( स्वरूप ) का और फिर परमात्मतत्त्वका अनुभव हो जायगा ( ४ । ३५ ); 'तत्' एवं 'त्वम्' दोनों पदोंके लक्ष्यार्थका बोध हो जायगा । इस प्रकार ज्ञानकी महिमाका वर्णन करते हुए भगवान्ने यहाँतक कह दिया कि ज्ञानके समान पवित्र करनेवाला दूसरा कुछ नहीं है—**'न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।'** ( ४ । ३८ पूर्वार्ध ) ऐसा कहकर भगवान्ने एक बहुत विचित्र बात कह दी कि वही तत्त्व-ज्ञान, जो गुरुसे विधिपूर्वक प्राप्त होता है, 'योगसंसिद्ध' ( कर्मयोगके द्वारा तत्त्वको प्राप्त ) होनेपर स्वतः अर्थात् अन्य किसी साधनके बिना स्वयं अपने-आपमें प्राप्त कर लेता है—**'तत्स्वयं योगसंसिद्धः कालेनात्मनि विन्दति ॥'** ( ४ । ३८ उत्तरार्ध ) ।*

गुरुसे ज्ञान प्राप्त करानेवाली ज्ञानकी प्रणाली उपनिषदोंकी है; परंतु भगवान्का ज्ञानयोग ( जिसका वर्णन दूसरे अध्यायमें ग्यारहवेंसे तीसवें श्लोकतक हुआ है और जिसका विस्तृत वर्णन तेरहवें-चौदहवें अध्यायोंमें हुआ है ) उपनिषदोंकी प्रणालीपर आधारित नहीं है; अपितु मनुष्यमात्रके अपने अनुभवपर आधारित है । उपनिषदोंकी प्रणालीका भी आदर करनेके लिये भगवान्ने बीचमें उसका वर्णन कर दिया । कर्म करते हुए ही ज्ञान प्राप्त हो जाय—यह गीताका

---

* 'कालेन'—यहाँ 'अपवर्गे तृतीया' इस पाणिनि-सूत्रसे अवश्य फलप्राप्तिके अर्थमें तृतीया विभक्ति हुई है ( द्रष्टव्य पृष्ठ २४८ )

सिद्धान्त है। भगवान्‌के मतानुसार ज्ञान-प्राप्तिके लिये कर्मोंको त्यागनेकी आवश्यकता नहीं है। इसलिये भगवान्‌ने कहा कि मुमुक्षुओंने भी कर्म किये हैं—**'एवं ज्ञात्वा कृतं कर्म पूर्वैरपि मुमुक्षुभिः।'** (४।१५) और जनकादि ज्ञानी महापुरुषोंने भी कर्मद्वारा ही सिद्धि प्राप्त की थी—**'कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः।'** (३।२०) इसीलिये (४।३४में) भगवान् अर्जुनसे मानो यह कहते हैं कि यदि तुझे कर्मोंका स्वरूपसे त्याग करके ज्ञान प्राप्त करना है, तो तू ज्ञानी पुरुषोंके पास ही जा; मैं तुझे ऐसा उपदेश नहीं करूँगा !

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, स्वयं परमात्माका अंश होते हुए भी जीव प्रकृतिको पकड़कर बन्धनमें पड़ जाता है। वह परमात्माके साथ अपने नित्य-सम्बन्धको भूलकर प्रकृतिके साथ अपना सम्बन्ध मान लेता है जो वास्तवमें है नहीं। यह प्रकृतिका सम्बन्ध ही वास्तवमें बन्धन-कारक है। शास्त्रोंमें प्रकृतिके विषयमें अनेक मतभेद हैं। पर सार बात यह है कि साधक किसी मतविशेषका आग्रह न रखकर प्रकृतिसे माने हुए सम्बन्धका विच्छेद कर ले; क्योंकि प्रकृतिका सम्बन्ध ही अनर्थका मूल है। प्रकृति चाहे अनादि-अनन्त हो या अनादि-सान्त, उसका माना हुआ सम्बन्ध ही बन्धनका मुख्य कारण है। प्रकृतिसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर साधक कृतकृत्य, ज्ञातज्ञातव्य और प्राप्तप्राप्तव्य हो जाता है।

कर्मयोगसे कृतकृत्यता, ज्ञानयोगसे ज्ञातज्ञातव्यता और भक्तियोगसे प्राप्तप्राप्तव्यता होती है। यदि साधक कर्मयोग, ज्ञानयोग

और भक्तियोग तीनोंमेंसे किसी एकका आग्रह नहीं रखेगा, तो किसी एकके भी पूर्ण होनेपर कृतकृत्यता, ज्ञातज्ञातव्यता और प्राप्तप्राप्तव्यता तीनों हो जाती हैं। फिर जीवकी परवशता मिट जाती है और वह सदाके लिये स्ववश अर्थात् स्वतन्त्र हो जाता है। जीव प्रकृतिके माने हुए सम्बन्धको सत्य माननेके कारण प्रकृतिके वशमें होकर ही प्रकृति-जन्य गुणोंसे बँधता है (३।५, ८।१९, ९।८)। जड़तासे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर वह उस बन्धनसे मुक्त हो जाता है और उसे योग अथवा समताकी प्राप्ति हो जाती है—**'तं विद्याद् दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम्।'** (६।२३)। इसलिये गीतामें जड़ताके माने हुए सम्बन्धके त्यागकी बात मुख्य है। इस जड़ताके माने हुए सम्बन्धका त्याग करनेके लिये ही भगवान्‌ने स्वयंको शरीरसे भिन्न बतलानेके लिये **'इदं शरीरम्'** पदसे तेरहवें अध्यायका प्रारम्भ किया। तेरहवें अध्यायके परिशिष्ट विषयका वर्णन चौदहवें अध्यायमें किया गया। प्रकृतिसे पुरुषके भेद (अलगाव) का विवेचन तेरहवें अध्यायमें एवं प्रकृतिजन्य गुणोंसे पुरुषके भेद तथा गुणातीतके लक्षणोंका विवेचन चौदहवें अध्यायमें किया गया। उन्हीं तेरहवें और चौदहवें अध्यायोंकी विस्तृत व्याख्या साधकोंकी सेवामें प्रस्तुत है।

विनीत—

स्वामी रामसुखदास

श्रीहरिः

सांसारिक मान-बड़ाई, राज्य, वैभव आदि कितने ही क्यों न मिल जायँ, पर उनसे कभी तृप्ति नहीं होती; क्योंकि सांसारिक इच्छाका विषय असत् और अनित्य है। इसके विपरीत परमात्मतत्त्वके अनुभवकी अभिलाषा सदा पूर्ण ही होती है; क्योंकि परमात्मतत्त्वकी अभिलाषाका विषय सत्य और नित्य है। इसके अतिरिक्त सांसारिक वस्तुओंकी प्राप्तिमें सब परतन्त्र हैं और किन्हीं दो व्यक्तियोंको भी उनकी समान प्राप्ति नहीं होती। प्रारब्ध-कर्मकी प्रधानता तथा योग्यताके अनुसार ही वस्तुएँ प्राप्त होती हैं। इसके विपरीत परमात्माकी प्राप्तिमें सब-के-सब स्वतन्त्र हैं, योग्य-अयोग्य सब इसके अधिकारी हैं और सबको परमात्माकी समान प्राप्ति होती है। अतः सांसारिक पदार्थोंकी इच्छा करना महान् प्रमाद है, जिसका त्याग करना साधकोंके लिये आवश्यक है।

—इसी पुस्तकसे

कृपासिन्धु भगवान् श्रीकृष्ण

श्रीहरिः

# गीताका ज्ञानयोग

[ श्रीमद्भगवद्गीताके तेरहवें और चौदहवें अध्यायोंकी विस्तृत व्याख्या ]

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत् ॥

सम्बन्ध—

बारहवें अध्यायके आरम्भमें अर्जुन भगवान् श्रीकृष्णसे पूछते हैं कि आपके व्यक्त ( सगुण ) और अव्यक्त ( निर्गुण ) स्वरूपके उपासकोंमें कौन श्रेष्ठ है ? इस प्रश्नके उत्तरमें भगवान् अपने सगुण स्वरूपके उपासकोंको श्रेष्ठ बतलाते हैं और आगे कहते हैं कि निर्गुणोपासक भी मुझे ही प्राप्त होते हैं, किंतु देहाभिमान रहनेके कारण उन्हें उपासनामें क्लेश अधिकतर होता है । यद्यपि दोनों प्रकारकी उपासनाओंके फलमें तो भेद नहीं है, किंतु अपने परायण सगुणोपासकोंके लिये भगवान् कहते हैं—'मुझमें चित्त लगाये रखने-वाले उन भक्तोंका मैं शीघ्र ही मृत्यु-संसार-सागरसे उद्धार करनेवाला

होता हूँ।' फिर सगुणोपासनाओंके भेद एवं उनसे सिद्ध हुए भगवद्भक्तोंके लक्षणोंका वर्णन करते हुए उस अध्यायका उपसंहार कर देते हैं। अब निर्गुण-तत्त्वका विस्तारसे वर्णन करनेके लिये एवं उसके ज्ञानमें देहाभिमानरूप प्रधान बाधाको दूर करने-हेतु इस तेरहवें अध्यायका आरम्भ करते हैं, जिसमें क्षेत्र-क्षेत्रज्ञके विभागका, सगुण और निर्गुण स्वरूपकी एकताका तथा प्रकृति-पुरुषके विभागका स्पष्टरूपसे वर्णन किया गया है। इस अध्यायके परिशिष्ट विषयका ही प्रकारान्तरसे अर्थात् महत्-ब्रह्म (प्रकृति) का, उसके कार्यभूत गुणोंका एवं देहीके नामसे पुरुषका चौदहवें अध्यायमें प्रतिपादन किया गया है। अतः तेरहवें अध्यायके ३४ और चौदहवेंके २० श्लोक—कुल ५४ श्लोकोंका यह एक प्रकरण है। इस प्रकरणको हम 'गीताका ज्ञानयोग' कह सकते हैं।

जैसे स्वभावसे ही मनुष्य सम्पूर्ण संसारको इदंतासे देखता है, अर्थात् अपनेसे पृथक् जानता-मानता है, उसी प्रकार वह आत्मीय माने जानेवाले शरीरको भी इदंतासे देखे—अपनेसे पृथक् जाने, इस भावको प्रकाशमें लाने एवं क्षेत्रज्ञ (आत्मा) की परमात्मामें अभिन्न भावसे स्थितिका अनुभव करानेके लिये भगवान् प्रारम्भके दो श्लोक प्रस्तुत करते हैं—

श्रीभगवानुवाच

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते।<br>
एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः॥ १॥<br>
क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारत।<br>
क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानं यत्तज्ज्ञानं मतं मम॥ २॥

भावार्थ—

श्रीभगवान् बोले—कुन्तीनन्दन ! मन, बुद्धि और इन्द्रिय आदिसहित जो स्थूल शरीर देखनेमें आता है, यह 'क्षेत्र' कहा जाता है [ अर्थात् क्षेत्र परिवर्तनशील, क्षयिष्णु ( क्षीण होनेवाला ) एवं नाशवान् है । ] इस क्षेत्रको जो जानता है, उसे क्षेत्र-क्षेत्रज्ञके तत्त्वको जाननेवाले महापुरुष 'क्षेत्रज्ञ'के नामसे कहते हैं और हे भरतवंशोद्भव ( भरतवंशमें उत्पन्न ) ! सम्पूर्ण क्षेत्रोंमें जो क्षेत्रज्ञ है, उसे भी मुझे ही जान—मेरा ही स्वरूप समझ अर्थात् वह क्षेत्रज्ञ मुझसे भिन्न नहीं है । इस प्रकार मुझसे अभिन्न क्षेत्रज्ञ और उससे भिन्न क्षेत्र—इन दोनोंका जो ज्ञान है, वही मेरे मतमें ज्ञान है । तात्पर्य यह कि सम्पूर्ण नाशवान् पदार्थोंसे विमुख होकर एक सच्चिदानन्दघन परमात्मामें अभिन्नभावसे स्थित होना ही 'क्षेत्र-क्षेत्रज्ञका वास्तविक ज्ञान' है ॥१-२॥

अन्वय—

**कौन्तेय, इदम्, शरीरम्, क्षेत्रम्, इति, अभिधीयते । यः, एतत् ( क्षेत्रम् ), वेत्ति, तम्, तद्विदः, क्षेत्रज्ञः, इति, प्राहुः । च, भारत, सर्वक्षेत्रेषु, क्षेत्रज्ञम्, अपि, माम्, विद्धि, यत्, क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः, ज्ञानम्, तत्, ज्ञानम्, मम, मतम् ।**

कौन्तेय—कुन्तीनन्दन* !

---

* कुन्ती भगवान् श्रीकृष्णकी बुआ थीं । अपने इस सम्बन्धको लेकर भगवान्‌द्वारा किये गये इस सम्बोधनमें कुन्तीपुत्र अर्जुनके प्रति उनकी आत्मीयता झलकती है । भगवान्‌ने गीतामें चौबीस बार इस सम्बोधनका प्रयोग किया है । अतः अर्जुनके प्रति आये हुए समस्त सम्बोधनोंमें इसका दूसरा स्थान है ।

'इदम् शरीरम् क्षेत्रम् इति अभिधीयते'—यह शरीर क्षेत्र है, ऐसा कहा जाता है ।

इस श्लोकमें आये हुए 'इदम्* शरीरम् क्षेत्रम्'— ये मूल पद निर्गुण तत्त्वके ज्ञानमें बाधक देहाभिमानको मिटानेके लिये प्रयुक्त हुए हैं । ऐसा प्रतीत होता है कि इन पदोंके भावको हृदयंगम करानेके लिये ही यह सम्पूर्ण अध्याय कहा गया है ।

भगवान्‌ने शरीरमात्रको 'क्षेत्र' कहा है, जो कि प्रकृति और प्रकृतिके कार्यभूत चौबीस तत्त्वोंसे निर्मित है और जिसका प्रतिक्षण क्षय होता रहता है । किंतु यहाँ इन पदोंपर विशेषतासे लक्ष्य करनेपर पता लगता है कि देवयोनिमें भोगोंकी बहुलताके कारण, नारकीय योनियोंमें अत्यधिक यातनाओंके कारण, मनुष्य-शरीरके अतिरिक्त पशु-पक्षी आदि चौरासी लाख योनियोंमें केवल सुख-दुःखरूप फलभोग होनेके कारण प्रायः ऐसा विवेक नहीं है; जिससे कि वे शरीरका 'इदम्' रूपसे अर्थात् अपनेसे पृथक् रूपमें अनुभव कर सकें । केवल मनुष्य-शरीरमें ही ऐसा भगवत्प्रदत्त विवेक† है, जिससे कि वह जैसे सम्पूर्ण

---

* 'इदम्' शब्द अङ्गुलिनिर्देशक है ।

† विवेक शुभ-कर्मोंका कार्य नहीं अपितु कारण है । कारण यह कि सबसे पहले किये जानेवाले शुभ-कर्म भी विवेकके बिना नहीं हो सकते । अतएव विवेकको भगवत्प्रदत्त मानना ही पड़ेगा ।

साधारण विवेक तो सभी प्राणियों ( पशु-पक्षी आदि ) में है, परन्तु वह विवेक केवल अपने जीवन-निर्वाह ( खाना-पीना आदि ) तक ही सीमित रहता है, जबकि मनुष्यशरीरमें ऐसा विलक्षण विवेक है कि वह तात्त्विक, पारमार्थिक बातोंको भी सुगमतापूर्वक समझकर, उन्हें अपने आचरणमें लाकर सदाके लिये महान् सुखी ( कृतकृत्य, ज्ञात-ज्ञातव्य, प्राप्त-प्राप्तव्य ) हो सकता है ।

संसारको 'इदंता'से देखता है, वैसे ही 'आत्मीय' कहे जानेवाले शरीरको भी 'इदंता'से देख सकता है और अपना कल्याण कर सकता है। इसीसे कहा जाता है कि भगवत्प्राप्तिमें मनुष्यमात्रका जन्मसिद्ध अधिकार है। अतः समस्त शरीरोंको 'क्षेत्र' कहनेपर भी भगवान् वास्तवमें यहाँ मनुष्य-शरीरको ही 'क्षेत्र' कहना चाहते हैं।

यद्यपि इसी अध्यायके पाँचवें श्लोकमें (क्षेत्रके स्वरूपके वर्णनमें) भगवान् समष्टि प्रकृति (प्रकृति एवं उसके कार्यभूत चौबीस तत्त्वों) का वर्णन करते हैं, इसलिये यहाँ 'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्' पदोंसे भी समष्टि प्रकृति ही लेना उचित है, तथापि मानव-शरीरमें परिणत हुई उस प्रकृतिमें ही अहंभावपूर्वक अविवेक प्रकट है। अतएव समस्त शरीरोंको क्षेत्र कहनेपर भी भगवान्‌का लक्ष्य विशेषरूपसे मानव-शरीरकी ओर ही है।

प्रत्येक प्राणीका अपने शरीरमें अहंता-ममता करनेसे ही शरीर एवं शरीरसे सम्बन्धित संसारमें बन्धन होता है; अन्यत्र नहीं। मनुष्य-शरीरमें ही अहंकारपूर्वक किये हुए शुभ-अशुभ कर्मोंका सुख-दुःखरूप फलभोग अन्य शरीरोंमें प्राप्त होता है। अतः समस्त शरीर क्षेत्र (खेत) होते हुए भी केवल मनुष्य-शरीरको ही वास्तवमें खेत (उपजाऊ भूमि) कहा जा सकता है।

प्राप्त विवेकका आदर करके, सम्पूर्ण पदार्थों-सहित अपनेको भगवान्‌के अर्पण करके अथवा स्वार्थ और अभिमानको त्यागकर निष्कामभावसे दूसरोंकी सेवा करके मनुष्य संसार-बन्धनसे सुगमता-पूर्वक मुक्त हो सकता है। इसीसे ऐसा अनुमान लगाया जा सकता

है कि जीवका मनुष्य-शरीरसे ही बन्धन हुआ है। कारण कि यह नियम है कि जहाँसे बन्धन होता है, उस स्थानसे खोलनेपर ही (बन्धनसे) छुटकारा हो सकता है। अतः मनुष्य-शरीरसे ही बन्धन होता है और उस (मनुष्य-शरीर) के द्वारा ही बन्धनसे मुक्ति हो सकती है। यदि मनुष्यका अपने शरीरके साथ किसी प्रकारका भी अहंता-ममतारूप सम्बन्ध न रहे तो वह समस्त संसारसे मुक्त ही है। अतः यहाँ उक्त पदोंद्वारा भगवान् मनुष्यमात्रके 'अपने माने हुए' शरीरके साथ अहंता-ममतारूप सम्बन्धको मिटानेके लिये शरीरको 'क्षेत्र' बतलाकर उसे 'इदंता' (पृथकता)से देखनेके लिये कह रहे हैं, जो कि वस्तुतः पृथक् है ही। अतः तत्त्व-जिज्ञासुको इन पदोंपर विशेष ध्यान देना चाहिये।

शरीरको इदंतासे देखना केवल तत्त्व-जिज्ञासुके लिये ही आवश्यक नहीं है, अपितु अपना कल्याण चाहनेवाले समस्त साधकों-के लिये एवं मनुष्यमात्रके लिये वह परम आवश्यक प्रतीत होता है; क्योंकि स्वर्गादि उच्च लोकोंमें जानेका अधिकार अवकाश (अवसर) मनुष्य-शरीरमें ही है। यही कारण है कि भक्ति-प्रधान-कर्मयोगके अधिकारी अर्जुनके प्रति भी गीताका उपदेश आरम्भ करते ही भगवान्‌ने सबसे पहले (२। ११–३०) शरीर और शरीरी—देह और देही (देहधारी आत्मा) की पृथक्ताका वर्णन किया है।

'इदम्'का अर्थ है—यह अर्थात् पृथक् दीखनेवाला। सर्वप्रथम देखनेमें आता है—यह पाञ्चभौतिक कलेवर अर्थात्

पृथ्वी, जल, तेज, वायु तथा आकाशसे बना पिण्डरूप स्थूल शरीर। यह दृश्य है और परिवर्तनशील है। इसको देखनेवाले हैं—नेत्र। जैसे दृश्यमें रंग, आकृति, अवस्था और उपयोग आदि सभी बदलते रहते हैं; किंतु देखनेवाले नेत्र एक ही रहते हैं, वैसे ही शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्धरूप विषय भी बदलते रहते हैं, किंतु उनको जाननेवाले कान, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और नासिका एक ही रहते हैं। जैसे नेत्रोंसे ठीक दीखना, मन्द दीखना और बिल्कुल न दीखना—ये नेत्रमें होनेवाले परिवर्तन मनके द्वारा जाने जाते हैं, वैसे ही कान, त्वचा, जिह्वा और नासिकामें होनेवाले परिवर्तन भी मनके द्वारा जाने जाते हैं; अतः पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ ( नेत्र, कान, त्वचा, जिह्वा और नासिका ) भी दृश्य हैं। कभी क्षुब्ध, कभी शान्त, कभी स्थिर और कभी चञ्चल भाव आदि मनमें होनेवाले परिवर्तन बुद्धिके द्वारा जाने जाते हैं, अतः मन भी दृश्य है। कभी यथार्थ ( ठीक ) समझना, कभी कम समझना और कभी बिल्कुल न समझना—ये बुद्धिमें होनेवाले परिवर्तन जीवात्माके द्वारा जाने जाते हैं; अतः बुद्धि भी दृश्य है। बुद्धि आदिके द्रष्टा स्वयं ( जीवात्मा ) के वास्तविक स्वरूपमें कभी परिवर्तन हुआ नहीं, है नहीं, होगा नहीं और सम्भव भी नहीं। वह सदा एकरस रहता है; अतः वह कभी किसीका दृश्य हो ही नहीं सकता।

इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयको जान सकती हैं, किंतु विषय अपनेसे पर ( सूक्ष्म और श्रेष्ठ ) इन्द्रियको नहीं जान सकते। वैसे ही इन्द्रियाँ और विषय मनको नहीं जान सकते, मन, इन्द्रियाँ और विषय बुद्धिको नहीं जान सकते तथा बुद्धि, मन, इन्द्रियाँ और विषय स्वयं ( जीवात्मा ) को नहीं जान सकते। न जाननेमें मुख्य

कारण यह है कि इन्द्रियाँ, मन और बुद्धि तो सापेक्ष द्रष्टा अर्थात् एक-एककी सहायतासे केवल अपनेसे स्थूल रूपको देखनेवाले हैं, किंतु स्वयं ( जीवात्मा ) शरीर, इन्द्रियों, मन और बुद्धिसे अत्यन्त सूक्ष्म और श्रेष्ठ होनेके कारण निरपेक्ष द्रष्टा है अर्थात् दूसरे किसीकी सहायताकी अपेक्षा न रखकर स्वयं ही देखनेवाला है।

उपर्युक्त विवेचनमें यद्यपि इन्द्रियों, मन और बुद्धिको भी 'द्रष्टा' कहा गया है, किंतु वहाँ भी यह समझ लेना चाहिये कि स्वयं जीवात्माके साथ रहनेपर ही इनके द्वारा देखा जाना सम्भव होता है; क्योंकि बुद्धि, मन आदि जड प्रकृतिके कार्य होनेके कारण स्वयं स्वतन्त्र द्रष्टा नहीं हो सकते। अतः स्वयं ( जीवात्मा ) ही वास्तविक द्रष्टा है। दृश्य पदार्थ ( शरीर ), देखनेकी शक्ति ( नेत्र, मन, बुद्धि ) और देखनेवाला ( दृष्टा—जीवात्मा )—इन तीनोंमें गुणोंकी भिन्नता होनेपर भी जातीय एकता है; क्योंकि सजातीयताके बिना देखनेका आकर्षण, देखनेका सामर्थ्य और देखनेकी प्रवृत्ति सिद्ध ही नहीं होती। यहाँ यह शङ्का हो सकती है कि स्वयं ( जीवात्मा ) तो चेतन है, फिर वह अपनेसे विजातीय जड़ पदार्थ बुद्धि आदिको कैसे देखता है। समाधान यह है कि जीव ( स्वयं ) जड़से तादात्म्य ( एकता ) करके * जड़के सहित अपनेको 'मैं' मान लेता है। यह

---

* परमात्मामें निर्लिप्ततापूर्वक कर्तृत्व और भोक्तृत्वकी योग्यता है ( गीता ३ । २२; ४ । १३-१४; ५ । १९; ९ । २४ )। अतः वे सृष्टिकी रचना, पालन और संहार आदि कार्य करते हैं। पमात्माका ही अंश होनेके कारण जीवात्मामें भी कर्तृत्व-भोक्तृत्वकी योग्यता है। इसी कारण वह जड़से तादात्म्य कर लेता है। वह जब चाहे, तब तादात्म्य नष्ट करके अपने वास्तविक स्वरूपका अनुभव कर सकता है।

'मैं' न तो जड़ है और न चेतन ही है। जड़में विशेषता देखकर वह जड़के साथ एक होकर कहता है कि 'मैं धनवान् हूँ; मैं विद्वान् हूँ' आदि, और चेतनमें विशेषता देखकर चेतनके साथ एक होकर कहता है कि 'मैं आत्मा हूँ; मैं ब्रह्म हूँ' आदि। यही प्रकृतिस्थ पुरुष है, जो प्रकृतिजन्य गुणोंके सङ्गसे ऊँच-नीच योनियोंमें बारबार जन्म लेता रहता है ( गीता १३ । २१ )। तात्पर्य यह निकला कि प्रकृतिस्थ पुरुषमें जड़ और चेतन दोनों अंश विद्यमान हैं। चेतनकी रुचि परमात्माकी तरफ ही जानेकी है, किन्तु भूलसे, तात्कालिक सुखभोगके लिये जड़से तादात्म्य कर लिया और तादात्म्यमें जो जड़ अंश है, उसका आकर्षण ( प्रवृत्ति ) जड़ताकी तरफ होनेसे वही सजातीयताके कारण जड़ बुद्धि आदिका द्रष्टा बनता है। यह नियम है कि देखना केवल सजातीयतामें ही सम्भव होता है अर्थात् दृश्य, दर्शन और द्रष्टाके एक ही जातिके होनेसे देखना होता है, अन्यत्र नहीं। इस नियमसे यह पता लगता है कि स्वयं ( जीवात्मा ) जबतक बुद्धि आदिका द्रष्टा रहता है, तबतक उसमें बुद्धिकी जातिकी जड वस्तु है अर्थात् जड-प्रकृतिके साथ उसका माना हुआ सम्बन्ध है। यह माना हुआ सम्बन्ध ही सब अनर्थोंका मूल है। इसी माने हुए सम्बन्धके कारण वह सम्पूर्ण जड-प्रकृति अर्थात् बुद्धि, मन, इन्द्रियाँ, विषय, शरीर और पदार्थोंको अपना मानकर उनका द्रष्टा बनता है।

अपने वास्तविक स्वरूपसे पृथक् दीखनेवाला यह शरीर प्राकृत-पदार्थोंसे, क्रियासे, वर्ण-आश्रम आदिसे 'इदम्'—दृश्य ही है। यह है तो 'इदम्', पर जीवने भूलसे इसे 'अहम्' मान लिया और फँस गया। स्वयं परमात्माका अंश एवं चेतन है, सबसे महान् है;

किन्तु जब वह अपना मूल्याङ्कन जड़ ( दृश्य ) पदार्थोंसे करने लगता है ( जैसे, मैं धनी हूँ, मैं विद्वान् हूँ आदि ) तब वास्तवमें वह अपना मूल्य घटाता ही है। इतना ही नहीं, अपनी महान् बेइज्जती करता है; क्योंकि जब धन, विद्या आदिसे अपनेको बड़ा मानता है, तो धन, विद्या आदि ही बड़े हुए; स्वयंका महत्त्व तो कुछ रहा ही नहीं! वास्तविक दृष्टिसे देखा जाय तो स्वयंका ही महत्त्व है, जड़ एवं नाशवान् धनादि पदार्थोंका नहीं; क्योंकि स्वयं जब उन पदार्थोंको स्वीकार करता है, तभी वे महत्त्वशाली दीखते हैं। इसीलिये भगवान् 'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्' पदोंसे शरीरादि पदार्थोंको अपनेसे भिन्न 'इदंता'से देखनेके लिये कह रहे हैं।

क्षेत्र ( जड-प्रकृति )के साथ माने हुए सम्बन्धके कारण स्वयं ( जीवात्मा ) अपने वास्तविक स्वरूपको भूलकर प्रकृतिके कार्य शरीरादिको 'मैं', 'मेरा' और 'मेरे लिये' मानता है तथा नाशवान् जड पदार्थोंकी इच्छा रखकर उन्हींसे सुख पानेकी चेष्टा करता है, किंतु स्वयं अविनाशी, चेतन होनेके कारण उन विनाशी और जड पदार्थोंसे वह कभी भी सर्वथा सुखी नहीं हो सकता, इसलिये सदैव दुःख भोगता रहता है। दुःखोंसे छुटकारा दिलानेके लिये भगवान् 'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्'—इन तीन पदोंका प्रयोग करके शरीरादि क्षेत्रको इदंतासे देखने अर्थात् अपनेसे पृथक् जाननेके लिये कह रहे हैं। वस्तुतः वह अपनेसे पृथक् है ही। शरीरादिको अपनेसे पृथक् देखनेपर दुःखोंका अभाव तो हो जाता है किंतु शरीरादिकी ओर दृष्टि रहनेसे साक्षीपनका सूक्ष्म व्यक्तित्व ( अभिमान ) बना रहता है।

यह सूक्ष्म अभिमान अपने वास्तविक स्वरूप अर्थात् परमात्मतत्त्वकी ओर दृष्टि होनेसे ही मिटता है। परमात्मतत्त्वकी ओर दृष्टि होते ही वह ( जीवात्मा ) प्रकृतिसे विमुख हो जाता है अर्थात् उसके प्रकृतिके साथ माने हुए सम्बन्धका विच्छेद हो जाता है और तब वह परमात्मामें अपनी वास्तविक अभिन्न स्थितिका अनुभव करता है। उस अभिन्न स्थितिके अनुभव करनेकी बातका अगले श्लोकमें भगवान् **'सर्वक्षेत्रेषु क्षेत्रज्ञम् अपि माम् विद्धि'** पदोंद्वारा वर्णन कर रहे हैं। ऐसी अभिन्न स्थितिका अनुभव होनेपर जीवात्मा कभी, किसी प्रकार और किंचिन्मात्र भी दुखी नहीं हो सकता।

**'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्'**—इन पदोंको पढ़कर साधक शरीरादिको तो अपनेसे पृथक् मान लेता है, किंतु शरीर एवं इन्द्रियोंद्वारा होनेवाली खाना, पीना, सोना, देखना, सुनना आदि क्रियाओंको मनसे होनेवाले चिन्तन और बुद्धिसे होनेवाले निश्चयको अपनी क्रिया मानता रहता है। इधर ध्यान ही नहीं देता कि जब शरीरादि सभी दृश्य हैं तो फिर इनसे होनेवाली क्रियाएँ भी तो दृश्य ही हैं। वे दृश्यमें ही हैं, स्वयंमें कहाँ हैं?

वस्तुतः जैसे समष्टि-शक्तिसे संसारकी सम्पूर्ण क्रियाएँ होती हैं, उसी प्रकार व्यष्टिगत क्रियाएँ भी समष्टि-शक्तिसे ही हो रही हैं; किंतु अज्ञानके कारण उन व्यष्टिगत क्रियाओंमेंसे कुछ क्रियाओं—खाना-पीना, देखना-सुनना आदिको, जो कि बुद्धिपूर्वक होती हैं, वह अपनी मान लेता है एवं कुछ अन्य क्रियाओं—बालकसे जवान होना, श्वासका आना-जाना, भोजनका पचना आदिको अपनी न मानकर स्वाभाविक होनेवाली मानता है; जब कि दोनों ही प्रकारकी

क्रियाएँ दृश्यमें ही हो रही हैं एवं दृश्य ही हैं। भगवान् **'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्'** पदोंसे इस बातकी ओर लक्ष्य करा रहे हैं कि क्षेत्र अर्थात् शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धिके द्वारा होनेवाली सम्पूर्ण क्रियाएँ 'इदम्' अर्थात् दृश्य ही हैं तथा जीवात्मा स्वयं इनसे सर्वथा निर्लिप्त, असम्बद्ध और पृथक् है।

**'शरीरम्'** पदके अन्तर्गत तीनों शरीरोंको समझना चाहिये—( १ ) स्थूल-शरीर, जो स्थूल-पञ्चभूतनिर्मित है, जिसे स्थूल दृष्टिसे 'शरीर' कहते हैं, ( २ ) सूक्ष्म-शरीर, जो बुद्धि, मन, दस इन्द्रियों और पाँच प्राणोंका समुदाय है और ( ३ ) अज्ञानरूप कारण-शरीर, जिसमें स्वभावकी ही मुख्यता है।

इसी अध्यायके पाँचवें श्लोकमें क्षेत्रका वर्णन करते हुए श्रीभगवान्‌ने तीनों ( कारण, सूक्ष्म और स्थूल ) समष्टि शरीरोंका वर्णन किया है; **'अव्यक्त'** पदसे समष्टि कारण-शरीरका, **'इन्द्रियाणि दशैकं च पञ्च चेन्द्रियगोचराः, बुद्धिः'** पदोंसे समष्टि सूक्ष्म-शरीरका एवं **'महाभूतानि'** ( पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश ) पदसे समष्टि स्थूल-शरीरका वर्णन किया है। समष्टि क्षेत्रका ही एक अंश व्यष्टि क्षेत्र है। अतः यहाँ भी व्यष्टि क्षेत्रमें आये हुए **'शरीरम्'** पदसे तीनों—कारण, सूक्ष्म और स्थूल शरीरोंको ही समझना चाहिये।

जिस प्रकार खेतमें बोये हुए बीजोंके अनुरूप उनके फल समयपर प्रकट होते हैं, वैसे ही इस मानव-शरीरसे अहंकारपूर्वक किये हुए कर्मोंके संस्काररूप बीजोंके फल अन्य शरीरोंमें अथवा

इसी शरीरमें समयपर प्रकट होते हैं, अतः सभी योनियोंके शरीर खेत ( क्षेत्र ) कोटिमें होते हुए भी वास्तवमें मानव-शरीर ही 'खेत' कहलानेयोग्य है, अन्य नहीं।

क्षेत्रज्ञ मानव-शरीरमें अहंता-ममता करके शरीरके साथ दो प्रकारसे सम्बन्ध जोड़ता है—( १ ) 'शरीर मैं हूँ' और ( २ ) 'शरीर मेरा है।'

'शरीर मैं हूँ'—इस प्रकारका सम्बन्ध जोड़नेसे शरीर आदिके नाशका भय अपने ही नाशका भय हो जाता है और 'शरीर मेरा है'—ऐसा सम्बन्ध जोड़नेसे शरीरके लिये खाद्य एवं परिधार्य वस्तुओंकी आवश्यकता अपने ही लिये प्रतीत होने लगती है। इस 'मैं' तथा 'मेरेपन'को मिटानेका अवसर मानव-शरीरके सिवा अन्य शरीरोंमें नहीं है। अतः मानवको सजग करते हुए भगवान् इन पदोंद्वारा कह रहे हैं कि ये शरीरादि 'क्षेत्र' तुमसे पृथक् हैं। इस प्रकार पृथक्ताका अनुभव करनेसे अहंता-ममता सर्वथा मिट जाती है, जो केवल अपनी मानी हुई है।* शरीर प्रकृतिका कार्य है, वह यहाँ प्राप्त होता है और यहीं नष्ट हो जाता है; जबकि अपना 'है' पन ( सत्ता ) इस जन्मसे पहले भी था तथा जन्मान्तरमें भी ज्यों-का-त्यों रहता है। अतः साधकको चाहिये कि शरीरको कभी 'मैं' और 'मेरा' न माने। इस प्रकार दृढ़ता रहनेपर क्षेत्रसे अपनी पृथक्ताका अनुभव हो जाता है।

---

* अहंता-ममताके सर्वथा मिटनेमें 'प्रारब्ध' कारण नहीं हो सकता। प्रारब्ध संचित-कर्मसे बनता है। संचित-कर्म क्रियमाणसे बनते हैं। क्रियमाण-कर्म शरीरके साथ अहंता-ममता ( मैं-मेरापन ) माननेसे बनते हैं। अतएव 'प्रारब्ध' अहंता-ममताका कारण नहीं अपितु कार्य है।

साधना दो प्रकारसे होती है—( १ ) अभ्यासपूर्वक स्वरूपके चिन्तनसे और ( २ ) विचारपूर्वक जड़ताके त्यागसे। अभ्यासमें शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धिका सहारा लेना पड़ता है। अतः अभ्यासमें परवशता, परतन्त्रता रहती है। परंतु विचारमें परवशता, परतन्त्रता नहीं रहती; अपितु स्वतन्त्रता रहती है। अभ्यास जिन शरीरादिसे किया जायगा, उनसे सम्बन्ध-विच्छेद होनेपर ही तत्त्वका अनुभव होगा। अतः अभ्यासमें देरी लगती ही है। गीता अध्याय ६, श्लोक १८में ध्यानयोगीका अत्यन्त वशमें किया हुआ चित्त जिस कालमें परमात्मामें ही भलीभाँति स्थित हो जाता है, उस कालमें वह सम्पूर्ण कामनाओंसे रहित पुरुष योगयुक्त है, ऐसा कहा जाता है। यद्यपि उसका चित्त सम्पूर्ण कामनाओंसे रहित हो गया है, उसका चित्त वायुरहित स्थानमें दीपककी लौके समान निश्चलतापूर्वक परमात्मामें ही स्थित है, किंतु ध्यानयोगी मन, बुद्धि आदि जड पदार्थोंके आश्रयसे ही ध्यान करता है, इस कारण चित्तके साथ उसका सम्बन्ध बना हुआ है। यहाँ ६। १४-१८में स्वयंकी स्थिति परमात्मामें नहीं हुई है, जब ध्यानके अभ्याससे चित्त उपराम हो जाता है, तब **'आत्मना आत्मानम् पश्यन् आत्मनि तुष्यति'** अर्थात्—वह स्वयं अपने आपको साक्षात् करता हुआ अपनेमें ही संतुष्ट होता है ( ६। २० )। यहाँ ध्यानयोगके साधकको परमात्माके साक्षात्कार-लाभका वर्णन है; किंतु जडताके त्यागकी साधनामें साधक मन-बुद्धि, इन्द्रियाँ, शरीर सबको प्रारम्भसे ही जड समझता है, अतः कामनाओंके त्यागकी साधनामें कामनाओंके साथ-साथ मन, बुद्धि आदि जड

पदार्थोंके साथ भी उसका सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है तथा परमात्माके स्वरूपका तत्काल अनुभव हो जाता है। गीता अ० २, श्लोक ५५में इस प्रकार जडताके त्यागद्वारा 'आत्मनि आत्मना तुष्टः' पदोंसे कहा गया है कि वह अपनेसे ही अपने-आपमें ही संतुष्ट हो जाता है अर्थात् कामनाओंके त्यागसे वह तत्काल भगवत्-तत्त्वका अनुभव कर लेता है। अतः यहाँ निर्गुण तत्त्वके ज्ञानसे 'इदम् शरीरम् क्षेत्रम्' पदोंसे भी भगवान् जडताके त्यागकी ही बात कह रहे हैं। तात्पर्य यह है कि क्षेत्रके साथ सम्बन्ध-विच्छेद होते ही तत्काल परमात्म-तत्त्वका अनुभव हो जाता है।

नाशवान् होनेके कारण जड़ता स्वतः नष्ट हो रही है। अतः उसे नष्ट करनेके लिये किसी अभ्यासकी, परिश्रमकी आवश्यकता नहीं है। आवश्यकता केवल इसी बातकी है कि जड़तासे माने हुए सम्बन्धका त्याग करे। जीव भूलसे नाशवान्के साथ अपना सम्बन्ध मान लेता है, जिससे उसे नाशवान् भी अविनाशी दीखने लगता है। जैसे, बालकपनमें 'मैं बालक हूँ' मानता था, अब शरीरमें परिवर्तन होनेपर 'मैं युवा हूँ', 'मैं वृद्ध हूँ' आदि मानने लगा, तो उसे युवावस्था, वृद्धावस्था सत्य दीखने लगी, जबकि बाल्यावस्थाके समान वे भी प्रतिक्षण नष्ट हो रही हैं। यदि स्वयं (जीव) नाशवान्से तादात्म्य न करे, तो वह मुक्त ही है। मुक्तिका अनुभव उसे ही होता है, जो पहलेसे ही मुक्त है। अतः श्रवण-मनन-निदिध्यासनरूप शास्त्रीय प्रणाली अर्थात् अभ्यासपूर्वक स्वरूप-चिन्तनरूप साधनाकी अपेक्षा विचारपूर्वक जड़ताके त्यागरूप साधना सुगम एवं तत्काल सिद्धि देनेवाली है।

तत्त्वानुभूति-हेतु साधकके लिये यह अत्यन्त आवश्यक है कि उसकी दृष्टि सदैव क्षेत्रमें प्रतिक्षण होनेवाले परिवर्तन और नाशपर लगी रहे। ऐसी दृष्टि बनी रहनेपर क्षेत्रसे पृथक्ताका अनुभव होकर परिवर्तनशील अव्यक्त-स्वरूपमें अपनी स्थिति स्वतः होती है। क्योंकि यह नियम है कि परिवर्तनमात्रको जो इदंता ( पृथक्ता ) से देखता है, उसकी अपरिवर्तनमें स्थिति स्वतः है ही। इसीलिये भगवान् परिवर्तनशील और विनाशी क्षेत्रको इन पदोंद्वारा इदंतासे देखनेके लिये कह रहे हैं।

शङ्का—व्यक्त ( शरीर )से इतना तादात्म्य हो गया है कि इसको अपनेसे पृथक् कहने-सुननेपर भी इसके साथ अपनी एकता ही प्रतीत होती है, अतः क्या उपाय किया जाय, जिससे इसका अपनेसे पृथग्भाव अनुभवमें आने लग जाय ?

समाधान—स्वयं ( जीवात्मा )को सुगमतापूर्वक शरीरादि क्षेत्रसे पृथक्ताका अनुभव करानेके लिये भगवान्ने यहाँ **'इदम् शरीरम्'** पदोंसे समझाया है कि शरीर, इन्द्रियाँ, मन और बुद्धि—सभी दृश्य होनेसे जाननेमें आते हैं—इदंतासे कहे जाते हैं; किंतु इन्हें जाननेवाला क्षेत्रज्ञ 'अहम्' है। यह नियम है कि 'इदम्' कभी भी 'अहम्' नहीं हो सकता अर्थात् जाननेमें आनेवाले दृश्यसे जाननेवाला द्रष्टा पृथक् होता ही है, कभी भी वे दोनों एक नहीं हो सकते। यह भी सम्भव नहीं है कि द्रष्टा दृश्य हो जाय या दृश्य द्रष्टा हो जाय। देखनेवाला ( द्रष्टा ) देखनेवाला ही रहेगा और दीखनेवाला ( दृश्य ) दीखनेवाला ही रहेगा। भाव यह है कि दृश्य और द्रष्टा भिन्न-भिन्न ही होते हैं। 'देहसे आत्मा पृथक् है'—ऐसा विवेक

अस्पष्ट रूपसे प्रायः मनुष्यमात्रमें है। भगवान् इन पदोंद्वारा इसी विवेकको पूरी तरहसे जाग्रत् करनेके लिये कह रहे हैं।

साधकोंसे प्रायः यही बड़ी भूल होती है कि सुनते, पढ़ते और विचार करते समय वे जिस बातको ठीक समझते हैं, उसपर भी दृढ़तासे स्थित नहीं रहते तथा उसे विशेष महत्त्व नहीं देते। इस असावधानीके कारण ही वे अपने मार्गमें आगे नहीं बढ़ पाते। अतः अपने लक्ष्यकी ओर शीघ्रतापूर्वक अग्रसर होनेके लिये साधकों-को चाहिये कि वे पढ़ने, सुनने और विचार करनेपर जब यह जान लें कि शरीरसे आत्मा पृथक् है, तब इस बातपर दृढ़तासे स्थित रहें। अपनी इस जानकारीको विशेष महत्त्व देते हुए कभी किसी अवस्थामें भी 'शरीर मैं हूँ'—ऐसा न मानें। यदि किसी समय शरीरके साथ एकता दीख जाय तो भी उसका आदर न करें, उसे महत्त्व न दें एवं उस बातको सत्य तो मानें ही नहीं। बार-बार एकता दीखे तो भी उसकी उपेक्षा कर दें; क्योंकि जो वस्तु कभी भी भिन्न दीखती है, वह सदैव भिन्न ही होती है, केवल विवेककी कमीके कारण अभिन्न-सी दीख जाती है, अतः उसकी उपेक्षा कर देनेसे भिन्नताका अनुभव हो जाता है। यदि भूलसे पुनः 'शरीर मैं हूँ'—ऐसा मानता रहता है तो उसे केवल बौद्धिक ज्ञान हो सकता है, जिससे वह अन्यको कह भी सकता है, किंतु स्वयंको तत्त्वका अनुभव नहीं होता।

**विशेष ध्यान देनेकी बात—**

साधकोंका प्रायः ऐसा स्वभाव रहता है कि वे क्रियाओंके परिवर्तनपर ही विशेष बल लगाते हैं; जैसे सांसारिक क्रियाओंके

बदले वे भगवन्नाम-जप, ध्यान आदि क्रियाएँ करना चाहते हैं। ऐसा करना उत्तम तो है, पर इससे सिद्धिमें विलम्ब होता है। इसके अतिरिक्त क्रियाओंको बदलनेकी इतनी आवश्यकता नहीं है, जितनी आवश्यकता अहंता ( मैं-पन ) को बदलनेकी है। अहंताके बदलनेपर शरीर, इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि आदि सब स्वतः बदल जाते हैं। फिर अहंताकी मान्यताके अनुसार उनमें स्वतः क्रियाएँ होने लगती हैं। सांसारिक अहंता 'मैं गृहस्थ हूँ' बदलकर जब 'मैं साधक हूँ' हो जाती है, तब पहले जो समस्त कार्य, विचार, चिन्तन आदि गृहस्थके लिये होते थे, वे ही अब भगवत्प्राप्तिके लिये होने लगते हैं। अन्तःकरणमें धनादि पदार्थोंका महत्त्व और उनमें सुख-बुद्धि होनेसे एवं शरीरमें आराम-बुद्धिको पकड़ लेनेसे साधनाके आरम्भमें साधकको प्रायः ऐसी शङ्का हो जाया करती है कि सत्सङ्ग, भजन और ध्यानादिमें अधिक समय लगनेसे गृहस्थादिके व्यावहारिक कार्योंको करनेके लिये समय कम मिलेगा तो व्यवहारमें अवश्य बाधा आयेगी। साथ ही, धनादिकी प्राप्तिमें लगे हुए समयको ही सार्थक माननेवाले उसके परिवारके अन्य सदस्य एवं इष्ट-मित्र भी भजन-ध्यानादिमें लगनेवाले समयको बहुत बढ़िया न माननेके कारण कह देते हैं कि गृहस्थादिका काम सुचारु रूपसे करना चाहिये, अभी भजन-ध्यानादि करनेका समय नहीं है, आदि। ऐसी स्थितिमें भी साधककी कुछ रुचि भजन-ध्यानादिमें रहती है एवं वह पारमार्थिक कार्योंमें भी कुछ समय लगाता है, किंतु उसके अपने हृदयमें भी गृहस्थादिके पालनकी ही अधिक आवश्यकता प्रतीत होनेके कारण एवं परिवारके अन्य

